का बीसलदेव (विग्रहराज) का दिल्ली (सिवालिक) स्तंभ पर का अभिलेख[1] भी इस बात का प्रमाण है कि वह सं० १२२० के पूर्व उसके अधिकार में आ चुकी थी। हाँसी में मिले हुए पृथ्वीराज (पृथ्वीभट) के सं० १२२४ के शिलालेख से ज्ञात होता है कि उस समय वहाँ के दुर्ग का प्रबंधक गुहिलवंशी किल्हण था[2]। अत: यह प्रमाणित है कि पृथ्वीराज के पूर्व से ही दिल्ली और हाँसी प्रदेश पर उसके पूर्वजों का शासन था, वह तोमरों के शासन में नहीं थी।

चाहमानों के पूर्व अवश्य दिल्ली पर तोमरों का शासन था। सं० १३३७ का गयासुद्दीन बलबन का बाहेर (जिला रोहतक) पालम बावली का एक शिलालेख है, जिसमें कहा गया है कि हरियाना देश पर पहले तोमरों का शासन था, तब चहुवानों का और उनके बाद शक (तुर्क) राजाओं का हुआ, जो शहाबुद्दीन से प्रारंभ होता है[3]। सं० ११८९ में 'पार्श्व चरित्र' की रचना करते हुए उसके रचयिता श्रीधर ने अनंगपाल (तृतीय) तोमर के राज्य-वैभव का वर्णन किया है[4]। इसलिए जिस अनंगपाल तोमर के सम्बन्ध में 'रासो' में उपर्युक्त कल्पना की गई है, उसका समय सं० ११८९ के लगभग पड़ता है।

(२) **अल्हन कुमार :** कहा गया है कि यह पृथ्वीराज का एक सामंत था, जो शहाबुद्दीन के विरुद्ध उसके और पृथ्वीराज के एक युद्ध में लड़ा था[5]; यह पहले भीम का भट था[6], यह पृथ्वीराज के साथ कन्नौज गया था[7], और वहाँ पर युद्ध करता हुआ मारा गया[8]।

सं० १२०९ का किराडू का एक शिलालेख है, जिसमें नाडोल के चाहमान महाराज आल्हणदेव को चौलुक्य कुमार पाल का सामंत कहा गया है[9]। इसके समय के नाडोल के दो ताम्रपत्र सं० १२१८ के भी प्राप्त हुए हैं[10]। और, सं० १२२० का बामनेरा का एक ताम्रपत्र इसके पुत्र केल्हण का प्राप्त हुआ है, जिसमें उसने अपने को महाराज कहा है। इसलिए आल्हण का देहांत सं० १२१८ तथा सं० १२२० के बीच हो चुका था। यदि 'रासो' का अल्हन यही आल्हण है, तो वह भीम और पृथ्वीराज के राज्याभिषेक (सं० १२३५ और १२३६)[11] के पूर्व ही दिवंगत हो चुका था।

मदनपुर का एक शिलालेख सं० १२३५ का महाराज पुत्र आल्हण देव का अवश्य प्राप्त है, जो बिकौर का शासक था। 'रासो' का अल्हन भी 'कुमार' है, इसलिए दोनों एक प्रतीत होते हैं। किंतु यह आल्हणदेव भीम का सामंत किसी समय भी हो सकता था, इसमें संदेह है, क्योंकि बिकौर वर्त्तमान मध्यप्रदेश में है।

(३) **कन्हराय :** कहा गया है कि यह महाराष्ट्रपति था, और कन्नौज के युद्ध में जयचंद की ओर से लड़ा था[12]। महाराष्ट्र के इतिहास के अनुसार कृष्ण या कन्हार का समय सं० १३०४-१३१७ वि० है[13]। इस नाम का कोई अन्य महाराष्ट्र शासक उस युग में नहीं मिलता है, इसलिए 'रासो' का 'कन्हराय' महाराष्ट्र के इतिहास का यही कृष्ण या कन्हार है।

(४) **कर्ण :** कहा गया है कि यह डहाल का शासक था और इसे जयचंद ने मारा था[14]। यह डाहल का प्रसिद्ध कलचुरि नरेश कर्णदेव है, जिसके समय के कई अभिलेख सं० १०९८ से मिलने लगते हैं। एक तो १०९८ का बनारस का एक ताम्रपत्र है[15]। दूसरा सं० १११४ का सारनाथ का एक शिलालेख है[16]। तीसरा सं० १११७ का रीवाँ का एक शिलालेख है[17]। सं० ११२८ से उसके पुत्र यश:कर्ण देव के अभिलेख मिलने लगते हैं[18]। इसलिए कर्णदेव का देहांत सं० १११७ और सं० ११२८ के बीच किसी समय

---

[1] वही, पृ० ४८। [2] वही, पृ० ४९। [3] वही, पृ० ८५।
[4] डॉ० दशरथ शर्मा : 'दिल्ली का तोमर (तँवर) राज्य:' राजस्थानभारती ; भाग ३, अंक ३-४, पृ० २०।
[5] अ० ७, ओ० २। [6] अ० ८०, भुजं १। [7] वही।
[8] अ० १२, दो० १४, कबि० ७, दो० १५, कबि० २३।
[9] भांडारकर : 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव् नॉर्दर्न इंडिया', पृ० ४४।
[10] वही, पृ० ४६, ४७। [11] दे० नीचे 'भीम' और 'पृथ्वीराज' शीर्षक।
[12] अ० ११. ६। [13] भांडारकर : 'अर्ली हिस्ट्री ऑव दि डेकन', पृ० २०९।
[14] अ० ६, भुजं० ३। [15] भांडारकर : 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव नॉर्दर्न इंडिया, पृ० १६४।
[16] वही, पृ० १६४। [17] वही, पृ० १६४। [18] वही, पृ० १६५।

होना चाहिए। डाहल का अन्य कोई शासक इस नाम का नहीं मिलता है, इसलिए 'रासो' का डाहल नरेश कर्ण यही कलचुरि कर्णदेव है और यह अवश्य ही जयचंद से पहले हुआ है।

(५) **कैंवास दाहिमा :** कहा गया है कि यह पृथ्वीराज का प्रधान (अमात्य) था,[1] एक प्राचीन शिलालेख पढ़ कर इसने खट्टूपुर में गड़ा हुआ प्रचुर धन निकलवाया था[2] और इसने चालुक्य भीम से लड़ कर विजय प्राप्त की थी,[3] किंतु यह पृथ्वीराज की कर्नाटकी एक दासी पर अनुरक्त हो गया था, जिसके कारण इसे पृथ्वीराज ने मार डाला[4]।

जयानक के 'पृथ्वीराज विजय' में भी मंत्री कदंबवास का उल्लेख है, और उसमें कहा गया है कि उसीके संरक्षण में पृथ्वीराज बालक से युवा हुआ था[5]। 'पृथ्वीराज विजय' की प्राप्त प्रति इसके कुछ ही अनंतर खंडित है, इसलिए कदंबवास का और अधिक वृत्त उसमें नहीं मिलता है। जिनपाल उपाध्याय (सं० १२६२) द्वारा लिखित 'खरतर गच्छ पट्टावली' में मंडलेश्वर कैंमास का उल्लेख है और कहा गया है कि जैनाचार्यों के शास्त्रार्थ में पृथ्वीराज के विश्राम-काल में मध्यस्थता का कार्य इसी ने किया था[6]। इससे ज्ञात होता है कि यह विद्वान् था और धार्मिक विचारों में उदार भी था। कैंवास दाहिमा के पृथ्वीराज के प्रधान होने और पृथ्वीराज के द्वारा उसका वध किए जाने की एक कथा 'पुरातन प्रबंध संग्रह' में संकलित 'पृथ्वीराज प्रबंध' में आई है, यद्यपि उसमें वध का कारण राजनैतिक बताया गया है[7]। इस जैन प्रबंध का रचना-काल अनुमान से चौदहवीं शती विक्रमीय का उत्तरार्द्ध होना चाहिए[8]। इसलिए कैंवास (कदंबवास) का पृथ्वीराज का प्रधान अमात्य होना, उसका बुद्धिमान् और विद्वान् होना प्रमाणित है। किसी कारण पृथ्वीराज ने उसका वध किया, यह भी विश्वसनीय प्रतीत होता है। कहा जा सकता है कि उक्त प्रबंध में चंद के दो छंद भी उद्धृत हुए हैं, जो 'पृथ्वीराज रासो' में पाए जाते हैं, इसलिए उसका आधार 'रासो' ही होगा। इसलिए यह स्पष्ट है कि पृथ्वीराज-विषयक इस जैन-प्रबंध का आधार 'रासो' से भिन्न है, केवल 'रासो' के दो छंद उसी से या किसी अन्य सूत्र से ले कर उसमें रख दिए गए हैं[9]।

(६) **गोइंद राय गुहलोत :** कहा गया है कि यह पृथ्वीराज का एक मुख्य सामंत था[10], जो भीम-कैंवास युद्ध में पृथ्वीराज की ओर से लड़ा था[11]; यह पृथ्वीराज के साथ कन्नौज के जयचंद-पृथ्वीराज के युद्ध मे[12], तथा बाद में शहाबुद्दीन-पृथ्वीराज के अंतिम युद्ध में भी था[13]; यह जांगल देश का रक्षक था[14]। 'तबकात-ए-नासिरी' के अनुसार दिल्ली का गोइंद राज शहाबुद्दीन-पृथ्वीराज के अंतिम युद्ध में पृथ्वीराज की ओर से लडा था[15]। 'जांगल' नाम के कई प्रदेश थे। 'कुरु जांगल' दिल्ली का ही एक प्रांत था। सपाद-लक्ष-प्रदेश का भी एक अन्य नाम 'जांगल' था। पृथ्वीराज इन दोनों प्रदेशों का शासक था। किंतु 'रासो' में यह गोइंद राय स्वतः करता है; 'जंगलहबास कालिंदीकूल'[16]। इसलिए यह स्पष्ट है कि वह 'कुरु जांगल' का ही रक्षक था। फलतः 'तबकात-ए-नासिरी' से 'रासो' के कथन का समर्थन होता है।

(७) **जयचंद राठौर :** कहा गया है कि यह विजयपाल का पुत्र था[17], वाणारसी कटक के राजा मुकुंददेव ने इसे अपनी कन्या जुन्हाई ब्याह दी थी[18]; इन (जयचंद और जुन्हाई) की एक कन्या थी, जिसका

---

[1] अ० २, दो० ११। [2] अ० २, दो० १२-१५, कबि० ३, दो० १६, कबि ४।
[3] अ० ४, कबि० ५ तथा परवर्ती छंद और खंड ५। [4] अ० खंड ७।
[5] 'पृथ्वीराज विजय', सर्ग ६, श्लोक ४४।
[6] अगरचंद नाहटा : 'पृथ्वीराज की सभा में जैनाचार्यों का शास्त्रार्थ', हिंदुस्तानी भाग १०, पृ० ७१।
[7] 'पुरातन प्रबंध संग्रह'—संपा० मुनि जिनविजय, पृ० ८६।
[8] दे० मेरा लेख 'पुरातन प्रबंध संग्रह, चंदबरदाई और जल्ह का समय', नागरी प्रचारिणी पत्रिका, वर्ष ६०, अंक ३-४, पृ० २३४। [9] देखिए अन्यत्र मेरा लेख—'पुरातन प्रबंध संग्रह और पृथ्वीराज रासो'।
[10] अ० ६, पद्ध० २। [11] अ० ५, भुजं० ५। [12] अ० १०, कबि० ५, ६।
[13] अ० १४, कबि० २६। [14] अ० ७, त्रो० २।
[15] मिनहाजुस्सिराज : 'तबकात-ए-नासिरी, इलियट और डाउसन, भाग २, पृ० २९५-९७।
[16] अ० ६, पद्ध० २। [17] अ० ३, कबि० २, भुजं० ३। [18] अ० ३, कबि० २।

नाम संयोगी था[1]; अनेक राजाओं को जीतने के अनंतर जयचंद ने राजसूय यज्ञ और उसी अवसर पर संयोगी का स्वयंवर करने का निश्चय किया[2], जिसमें सम्मिलित होने के लिए पृथ्वीराज को भी निमंत्रण भेजा, किंतु पृथ्वीराज ने यह निमंत्रण अस्वीकार कर दिया; जयचंद ने इस पर पृथ्वीराज की एक स्वर्ण-प्रतिमा यज्ञशाला के मुख्य द्वार पर दरबान के रूप में स्थापित करके यज्ञ प्रारंभ कर दिया[3]; किसी समय इसने हिमालय के पार सेनाएँ भेज कर आठ सुल्तानों को एक साथ शह दी थी, तिरहुत और पंडु में (सैनिक) थाने स्थापित किए थे, दक्षिण में सेतुबंध तक विजय की थी, डाहल के कर्ण को मारा था, सिद्ध चालुक्य को खदेड़ा था, तिलंग और गोवालकुंड को तोड़ा था, गुंड और जीरा को बाँध कर छोड़ा था, बैरागर से हीरे लिए थे, गजनी के शासक शहाबुद्दीन के भृत्य निसुरत खाँ को बंदी करके सेवा में रक्खा था, लंका पहुँच कर विभीषण से युद्ध किया था और खुरासान के अमीर को बंदी किया था[4]; चंद के साथ छद्मवेश में पृथ्वीराज के कन्नौज जाने पर जैसे ही इसे यह ज्ञात हुआ, इसने पृथ्वीराज को घेर कर पकड़ने की आज्ञा प्रचारित की, और दोनों पक्षों में युद्ध छिड़ गया[5]; पृथ्वीराज के प्रति संयोगी का अनुराग जान कर इसने उसे गंगातट के एक प्रासाद में भिजवा दिया; जब पृथ्वीराज संयोगी को वहाँ से निकाल लाया और उसको ले कर दिल्ली की ओर चल पड़ा, जयचंद ने उसका पीछा किया, सोरों तक मार्ग भर युद्ध होता रहा, किंतु वहाँ संयोगी के हाथों में विवाह का कंकण देख कर जयचंद कन्नौज लौट गया, और पीछे पुरोहित भेज कर उसने सविधि उसका विवाह पृथ्वीराज से करा दिया[6]।

जयचंद का अभिषेक सं० १२२६ में हुआ, यह सं० १२२६ के कमौली के दान-पत्र से प्रकट है[7], तदनंतर सं० १२४५ तक के उसके अभिलेख और सं० १२५३ से उसके पुत्र और उत्तराधिकारी हरिश्चंद्र के अभिलेख मिलते हैं[8]। पृथ्वीराज का राज्य-काल लगभग सं० १२३५–१२४८ है। एक दीर्घकाल तक इसलिए वह पृथ्वीराज का समकालीन था, यह प्रकट है।

विजयपाल शिलालेखादि का विजयचंद्र है। जुन्हाई के विषय में अन्य सूत्रों से कुछ ज्ञात नहीं है। संयोगी के सम्बन्ध में भी स्थिति लगभग यही है। जयचंद के राजसूय यज्ञ के सम्बन्ध में भी अन्य सूत्र मौन हैं।

जिन राजाओं पर विजय प्राप्त करने की बात इसके सम्बन्ध में 'रासो' में कही गई है, उनमें से ज्ञातवृत्त राजाओं के सम्बन्ध में विचार अलग-अलग किया गया है। किंतु अपने पिता विजयचंद्र के साथ उसने दिग्विजय में भाग लिया था, यह सं० १२२४ के कमौली के दान-पत्र से, जो वाराणसी से विजयचंद्र तथा युवराज जयचंद के द्वारा प्रदत्त है, प्रकट है, क्योंकि उसमें 'भुवन दलन हेला' शब्दावली आती है[9]। विजयचंद्र के समय के तीन ही अभिलेख मिले हैं और उनमें से यह प्रथम है।[9] द्वितीय भी, जो दान-पत्र है, इसी प्रकार सं० १२२५ में विजयचंद्र के साथ युवराज जयचंद के द्वारा प्रदत्त है। इसलिए यह स्पष्ट है कि युवराज के रूप में जयचंद अपने पिता विजयचंद्र के साथ समस्त राजकार्यों में सक्रिय रूप से भाग लेता था।

किंतु पृथ्वीराज के कन्नौज जाने, उसके द्वारा जयचंद की कन्या के अपहरण तथा पृथ्वीराज-जयचंद संघर्ष के विषय में ऐतिहासिक सूत्र मौन हैं। श्री गौरीशंकर हीराचंद ओझा का विचार है कि जयचंद एक बहुत दानी राजा था, जो उसके द्वारा प्रदत्त अनेक दान-पत्रों से प्रकट है, किंतु उनमें से किसी भी राजसूय यज्ञ का उल्लेख नहीं है; नयचंद्र सूरि ने सं० १४६० के लगभग लिखे गए 'हम्मीर महाकाव्य' में पृथ्वीराज का वृत्त देते हुए शहाबुद्दीन के साथ उसके संघर्ष की कथा पर्याप्त विस्तार के साथ दी है, और 'रंभामंजरी नाटिका' में, जयचंद जिसका नायक है, जयचंद की प्रशंसा के पन्ने रँगे हैं, किंतु दो में से एक में भी राजसूय यज्ञ अथवा संयोगी-स्वयंवर का कोई उल्लेख नहीं है[10]।

[1] अ० ३, चउ० १। [2] अ० ६, पद्ध० १। [3] अ० ६, पद्ध० २।
[4] अ० ६, भुजं० ३। [5] अ० खंड ९। [6] अ० खंड १०, ११, १२।
[7] भांडारकर: 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव् दि नार्दर्न इंडिया', पृ० ५१। [8] वही, पृ० ५२-६१।
[9] 'इपिग्राफिका इंडिका', भाग ४, पृ० ११७।
[10] गौरीशंकर हीराचंद ओझा: 'पृथ्वीराज रासो का निर्माण-काल' नागरी प्रचारिणी पत्रिका, सं० १९८६, पृ० ५८। भांडारकर: 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव् नॉर्दर्न इंडिया', पृ० ५८।

किंतु जहाँ तक दान-पत्रों में राजसूय के उल्लेख की बात है 'रासो' के अनुसार वह पूरा ही नहीं हो पाया था; वह तो उसके अनुसार प्रारंभ मात्र हुआ था, जब पृथ्वीराज ने कन्नौज आकर उसका विध्वंस कर डाला। अतः उसकी पूर्त्ति और उस अवसर पर ब्राह्मणों के दान का प्रश्न ही नहीं उठता है। 'हम्मीर महाकाव्य' और 'रंभामंजरी' को ऐतिहासिक महत्व प्रदान करना किसी प्रकार भी उचित नहीं है। 'हम्मीर महाकाव्य' का नायक तो हम्मीर है, और उसके एक प्रख्यात पूर्वपुरुष होने के नाते ही उसके वंश का इतिहास देते हुए उसमें पृथ्वीराज का वृत्त दिया गया है, और उस वृत्त में केवल पृथ्वीराज और शहाबुद्दीन के संघर्ष तथा पृथ्वीराज के अंत की कथा दी गई है। उसमें पृथ्वीराज और चंदेल परमर्दिदेव के उस संघर्ष का उल्लेख तक नहीं किया गया है, जो तत्कालीन इतिहास की एक महत्वपूर्ण घटना थी, और जिसके स्मारक में सं० १२३९ का मदनपुर का शिलालेख है[1], तथा 'रासो' में भी जिसका उल्लेख हुआ है। 'रंभामंजरी' में तो लेखक ने अपने ऐतिहासिक अज्ञान को खोल कर रख दिया है: उसमें उसने जयचंद को मल्लदेव और चंद्रलेखा का पुत्र कहा है, और कहा है कि वह लाट के मदन वर्मा की पुत्री रंभा से विवाह करता है[2]। किंतु मदन वर्मा नाम का एक ही राजा उस युग का ज्ञात है और वह है चंदेल मदन वर्मा। लाट से, जो गुर्जर देश का एक प्रांत रहा है, उसका कोई सम्बन्ध नहीं था। उसके कई अभिलेख प्राप्त हैं[3], किंतु किसी में भी उसका सम्बन्ध लाट से नही कहा गया है, न अन्य किसी साक्ष्य से ही यह प्रमाणित है। और इस चंदेल मदन वर्मा का देहांत सं० १२१९ तथा सं० १२२३ के बीच किसी समय हो चुका था, क्योंकि इसका अंतिम प्राप्त अभिलेख सं० १२२९ का एक दान-पत्र है[4], और उसके उत्तराधिकारी परमर्दिदेव का प्रथम प्राप्त अभिलेख सं० १२२३ का सेमरा का ताम्रपत्र है, जिसमें उसने सं० १२२९ के उक्त दान-पत्र को स्वीकार किया है[5]। जयचंद का पिता भी मल्लदेव नहीं था, उसके पिता का नाम विजयचंद्र था, जो विजयचंद्र तथा जयचंद के अनेक अभिलेखों से प्रकट है[6]। इसलिए स्पष्ट है कि नयचंद्र की इस रचना का ऐतिहासिक महत्व कुछ भी नही है।

दूसरी ओर डॉ० दशरथ शर्मा का विचार है कि पृथ्वीराज से जयचंद की कन्या के विवाह की घटना इतिहास-सम्मत ज्ञात होती है। उनका कहना है कि 'पृथ्वीराज विजय' में पृथ्वीराज के तिलोत्तमा के चित्र पर मुग्ध होने और तदनंतर उसके विरह में व्यथित होने की जो कथा है, वह किसी ऐसी राजकुमारी से होनेवाले विवाह की भूमिका मात्र है, जिसको उसके लेखक ने तिलोत्तमा का अवतार बताया होगा, वह राजकुमारी गंगातटवर्ती किसी स्थान की थी, यह उसके अंतिम प्राप्त सर्ग के ७० वे त्रुटिल श्लोक के 'नाक नदी तट स्थितः' से प्रकट है; इसलिए उसमें 'रासो' की संयोगी अथवा 'सुर्जन चरित' की कातिमती का चरित्र और पृथ्वीराज से उसके विवाह की कथा आई हो, तो आश्चर्य न होगा[7]। फलतः प्राप्त साक्ष्यों से 'रासो' की पृथ्वीराज और जयचंद के संघर्ष की कथा का कोई विरोध नही दिखाई पड़ता है।

(८) **निभय और लखन पँवार**: कहा गया है कि निभय पँवार धारा का शासक था और कँवारा-भीम युद्ध में पृथ्वीराज की ओर से लड़ता हुआ मारा गया[8]; निभय के अनंतर लखन वहाँ का शासक हुआ; यह पृथ्वीराज के साथ कन्नौज गया था और वहाँ के युद्ध में सम्मिलित था, और उसके अनंतर पृथ्वीराज के साथ दिल्ली लौटा था[9]।

धारा का शासक पृथ्वीराज के समय में महाकुमार हरिश्चंद्र देव परमार था, जिसके समय का एक अभिलेख प्राप्त है, जो सं० १२३५ का है[10]। इसके पूर्व महाकुमार लक्ष्मी वर्मदेव वहाँ का शासक था, जिसके समय का एक अभिलेख प्राप्त है, जो सं० १२०० का है[11]। और महाकुमार हरिश्चंद्र देव के पश्चात् वहाँ

---

[1] अ० ६, सा० १, ६, कबि० २। [2] डॉ० ए० एन० उपाध्ये: 'नयचंद्र ऐंड हिज़ रंभामंजरी', जर्नल ऑव् यू० पी० हिस्टॉरिकल सोसाइटी, भाग १६, पृ० ६०।'
[3] भांडारकर: 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव् नॉर्दर्न इंडिया', पृ० ३५-४७। [4] वही, पृ० ४७।
[5] वही, पृ० ४६। [6] वही, पृ० ५०, ५१। [7] वही। [8] अ० ५, भुजं० ११।
[9] अ० ८, भुजं० १, १०. कबि० ६; १२. पद्ध० ३।
[10] भांडारकर: इंस्क्रिप्शन्स ऑव् नॉर्दर्न इंडिया', पृ० ५७। [11] वही, पृ० ४०।

का शासक उदय वर्मदेव हुआ, जिसके समय का एक अभिलेख प्राप्त है, जो सं० १२५६ का है[1]। अतः यह प्रकट है कि निभय या लखन पँवार नाम का शासक पृथ्वीराज के समय में धारा में नहीं हुआ।

(९) **नाहर परिहार** : कहा गया है कि यह पृथ्वीराज का एक सामंत था, जो कैंवास-भीम युद्ध में पृथ्वीराज की ओर से लड़ा था[2]; यह मदनसिंह परिहार का पुत्र था[3]। यह पृथ्वीराज-जयचंद के कन्नौज के युद्ध में पृथ्वीराज की ओर से सम्मिलित था[4]; यह मंडल का परिहार था और पृथ्वीराज-शहाबुद्दीन के अंतिम युद्ध में भी था, और उसमें लड़ता हुआ मारा गया[5]।

एक नागभट प्रतिहार का शिलालेख बुचकला का सं० ८७२ का है[6]। उसी का उल्लेख सं० ८९३ के प्रतिहार भोजदेव (प्रथम) के बरहवाले ताम्रपत्र[7] तथा पुनः सं० ९०० के प्रतिहार भोजदेव (प्रथम) के दौलतपुरा के ताम्रपत्र में उसके पितामह के रूप में हुआ है[8]। किंतु इस नागभट का उल्लेख 'रासो' में हुआ नहीं हो सकता है। क्योंकि यह नागभट पृथ्वीराज के समय में ही ३५० वर्ष प्राचीन व्यक्ति हो चुका था, जब कि 'रासो' की रचना जैसा हम आगे देखेंगे, पृथ्वीराज के भी काफ़ी बाद हुई होगी।

(१०) **पज्जून राय कूरंभ** : कहा गया है कि यह पृथ्वीराज का एक सामंत था और कैंवास-भीम युद्ध में पृथ्वीराज की ओर से लड़ा था[9], इससे पंगुली देश काँपता था[10]; यह कन्नौज के पृथ्वीराज-जयचंद युद्ध में भी पृथ्वीराज की ओर से लड़ा था और इसी में मारा गया[11]।

इसके सम्बन्ध में निश्चित ऐतिहासिक साक्ष्य का अभाव है। आमेर राज्य की वंशावलियों के अनुसार पज्जून बज्रदामा से तेरह पीढ़ियों बाद हुआ, बज्रदामा का एक शिलालेख सं० १०३४ का है; यदि प्रत्येक पीढ़ी का औसत काल बीस वर्षों का लिया जावे, तो पज्जून का समय सं० १२९४ के लगभग पड़ना चाहिए, ऐसा श्री गौरीशंकर हीराचंद ओझा का विचार है[12]। इसके विरुद्ध श्री हरिचरण सिंह चौहान का कहना है कि उसी वंशावली के अनुसार बज्रदामा से सात पीढ़ी बाद सोढदेव का समय सं० ११२५ है, और बज्रदामा के समय से ९१ वर्ष बाद पड़ता है। इसलिए प्रत्येक पीढ़ी का औसत समय सोढदेव तक १३ वर्ष ही होता है। यदि बाद की पीढियों के लिए १६-१७ वर्ष का औसत माना जावे, तो पज्जून का समय पृथ्वीराज के समय के साथ ही पडता है[13]। इन वंशावलियों पर विशेष विश्वास करना बहुत उचित नहीं माना जा सकता है, किंतु यह स्पष्ट है कि ये 'रासो' में दिए हुए पज्जून के समय का विरोध नहीं करती हैं। पज्जून के सम्बन्ध में 'रासो' में कही हुई शेष बातों के सम्बन्ध में कोई अन्य साक्ष्य प्राप्त नहीं हैं।

(११) **पृथ्वीराज** : पृथ्वीराज के जीवन की जिन घटनाओं का सम्बन्ध अन्य व्यक्तियों से है, उनके सम्बन्ध में उन व्यक्तियों के शीर्षकों में विचार किया जा रहा है। यहाँ केवल उनकी वंशावली तथा उनके जीवन की तिथियों पर विचार किया जा रहा है।

एक स्थान पर कहा गया है कि (चहुवान वंश के) मूल पुरुष की उत्पत्ति ब्राह्मण के यज्ञ से हुई[14], अन्यत्र कहा गया है चहुवान वंश ने ब्राह्मण (के यज्ञ) की वेदिका से जन्म लिया और श्रोत्रिय (ब्राह्मण) सामंत ने उत्पन्न किया[15]। यह उल्लेख सं० १२२६ के सोमेश्वर के बिजोलिया के शिलालेख से यथेष्ट साम्य रखता है: उसमें कहा गया है कि इस वंश का प्रथम पुरुष वत्सगोत्र का ब्राह्मण सामंत नाम का था[16]। सं० १३१९ के सुंधा पर्वत के शिलालेख में भी मूल पुरुष चाहमान की उत्पत्ति वत्सगोत्र में बताई गई है[17]। सं० १३७७ के

---

[1] वही, पृ० ६३। [2] अ० ५, भुजं० ५। [3] अ० ८, भुजं० १।
[4] अ० ८, भुजं० १; १२. पद्ध० ३। [5] अ० १७, कबि० ६, कबि० ७।
[6] भांडारकर: 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव् नॉर्दर्न इंडिया', पृ० ५। [7] वही, पृ० ५। [8] वही, पृ० ६।
[9] अ० ५, भुजं० ५, रसा० १०। [10] अ० ७. ओट० २।
[11] अ० ८, भुजं १; १०. कबि ५, कबि ६, कबि ९। [12] गौरीशंकर हीराचंद ओझा: 'अनंद विक्रम संवत् की कल्पना', नागरी प्रचारिणी पत्रिका, सं० १९७७, पृ० ४३२।
[13] हरिचरण सिंह चौहान: 'आमेर के कछवाहा और रावपज्जून तथा रावकील्हण', नागरी प्रचारिणी पत्रिका, सं० १९८९, पृ० ६७। [14] अ० २, पद्ध० १। [15] अ० १४, कबि० ६।
[16] भांडारकर: 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव् नॉर्दर्न इंडिया', पृ० ५१। [17] वही, पृ० ८०।

अचलगढ़ के शिलालेख में कहा गया है कि जब सूर्य और चंद्र वंश मिट गए, तब वत्स ऋषि ने क्षत्रियों का एक नया वंश (चाहमान वंश) उत्पन्न किया[1]। किंतु कुछ काव्य ग्रंथों में चाहमानों का सूर्यवंशी इक्ष्वाकु से सम्बन्ध जोड़ा गया है : ये काव्य हैं (१) सं० १२१० में सोमेश्वर लिखित और शिलाओं पर उत्कीर्ण एक राज-प्रशस्ति काव्य, (२) जयानक लिखित 'पृथ्वीराज विजय' तथा (३) सं० १४६० के लगभग नयचंद सूरि द्वारा लिखित 'हम्मीर-महाकाव्य'। और इन्हीं के आधार पर श्री गौरीशंकर हीराचंद ओझा ने चाहमानों को सूर्यवंशी माना है[2]। किंतु नवीन राजकुलों को पौराणिक राजकुलों से संबद्ध करने की चेष्टा आश्रित कवियों ने सदैव की है, वही बात इन काव्यों के उल्लेखों में भी दिखाई पड़ती है। अतः इस प्रकार के विषयों में राजकीय अभिलेखों और काव्यों में अंतर उपस्थित होने पर अभिलेखों का प्रमाण ही मान्य होना चाहिए और यह स्पष्ट है कि 'रासो' का उल्लेख इस विषय में राजकीय उल्लेखों से पूर्ण साम्य रखता है।

इसके अनंतर 'रासो' में दी गई वंशावली इस प्रकार है : मानिक राय—बीसल—सारंग—आनल्ल—जैसिंहदेव—आनंद—सोमेश्वर—पृथ्वीराज[3]। अन्यत्र भी उसमें मानिक राय को इस वंश का पूर्व-पुरुष कहा गया है[4]। इस चहुवान (चाहमान) वंश की सबसे पूर्ण वंशावली सोमेश्वर के सं० १२२६ के बिजोलिया के शिलालेख में मिलती है[5], जो उपर्युक्त सामंत ब्राह्मण के अनंतर इस प्रकार है : पूर्णतल्ल—जयराज—विग्रह—चंद्र—गोपेंद्रक—दुर्लभ—गुवाक—शशिनृप—गुवाक—चंदन—वप्पयराज—विंध्य-नृपति—सिंहराज—विग्रह—दुर्लभ—गुंडू—वाक्पति तथा वीर्यराम—चामुंड—सिंघट—दूसल तथा वीसल—पृथ्वीराज—अजयदेव—अर्णोराज—विग्रहराज, पृथ्वीराज (जो अर्णोराज का भतीजा था) तथा सोमेश्वर।

इससे पूर्व सं० १०३० के हरस के शिलालेख में गोविंदराज ने, जिसे उपर्युक्त बिजोलिया के शिलालेख में गुंडू कहा गया है, अपनी वंशावली दी है, जो इस प्रकार है : गुवाक—चंद्रराज—गुवाक—चंदन—वाक्पतिराज—सिंहराज तथा वत्सराज—(सिंहराज के पुत्र) विग्रहराज, दुर्लभराज, चंद्रराज तथा गोविंदराज।

उपर्युक्त सोमेश्वर के बिजोलिया के शिलालेख से इस शिलालेख में दी हुई वंशावली में एक अंतर तो यह है कि इसमें गुवाक के पूर्व के पूर्वजों के नाम नहीं दिए गए हैं, दूसरा अंतर यह है कि बिजोलिया के अभिलेख से इसमें विंध्यनृपति का नाम वप्पय वर्मा (वाक्पतिराज) और सिंहराज के बीच में कम है, और तीसरा अंतर यह है कि इसमें विग्रह, दुर्लभ और गोविंदराज को भाई-भाई कहा गया है, जब कि बिजोलिया के अभिलेख में उन्हें उत्तरोत्तर पिता-पुत्र कहा गया है। जहाँ तक तीसरे अंतर का प्रश्न है, उसके विषय में स्वतः गोविंदराज से बढ़ कर प्रमाण दूसरा नहीं हो सकता, इसलिए उसके सम्बन्ध में गोविंदराज का हरस का अभिलेख ही मान्य है। दूसरे—विंध्यनृपति सम्बन्धी—अंतर के बारे में भी गोविंदराज का सोमेश्वर के लगभग २०० वर्ष पूर्व का साक्ष्य अधिक मान्य प्रतीत होता है। यदि विंध्यनृपति सिंहराज के पिता और इसलिए गोविंदराज के पितामह होते, तो उनका नाम कदापि उस हरस के अभिलेख में उल्लिखित होने से रह न जाता। जहाँ तक प्रथम अंतर का प्रश्न है, यद्यपि यह नहीं कहा जा सकता कि बिजोलिया के शिलालेखवाले नाम कल्पित हैं, किंतु शिलालेख आदि की कोटिका अन्य कोई भी साक्ष्य उसके समर्थन के लिए प्राप्य नही है। उपर्युक्त के अतिरिक्त पृथ्वीराज के सं० १२३९ के मदनपुर के शिलालेख में अर्णोराज—सोमेश्वर—पृथ्वीराज परंपरा मिलती है। अतः गुवाक (प्रथम) से ले कर पृथ्वीराज की वंशावली नितांत निश्चित है। पृथ्वीराज के पूर्व ये पीढ़ियाँ सत्रह होती हैं। 'रासो' में पृथ्वीराज के पूर्व, जैसा हमने ऊपर देखा है, केवल सात पीढ़ियाँ हुई हैं। इन सात पीढ़ियों में भी केवल तीन नाम—बीसल, आनल्ल तथा सोमेश्वर के—ऐसे हैं, जो निर्णीत वंशावली में आते हैं, चार नाम सर्वथा कल्पित हैं। इससे ज्ञात होता है, कि 'रासो' लेखक का पृथ्वीराज के पूर्वजों के विषय का ज्ञान किसी प्रामाणिक सूत्र से प्राप्त नहीं था। वह कदाचित् सुनी-सुनाई बातों पर आधारित था।

[1] वही, पृ० ९५। [2] गौरीशंकर हीराचंद ओझा:, 'पृथ्वीराज रासो का निर्माण काल' नागरी प्रचारिणी पत्रिका, सं० १९८६, पृ० २९। [3] अ० २, पद्ध० २, घे० १, पद्ध० ७, दो० ७६। [4] अ० ७, ओट० २। [5] भांडारकर : 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव् नॉर्दर्न इंडिया', पृ० ५१।

जहाँ तक पृथ्वीराज के जीवन की तिथियों की बात है, निम्नलिखित तिथियाँ 'रासो' में आती हैं :

(अ) स० ११११४-१५ में पृथ्वीराज का जन्म हुआ, यह तिथि नहीं दी हुई है, किंतु स० ११५१ के चैत्र मास में वह ३६ वर्ष ६ मास का कहा गया है[1]।

(आ) सं० ११३८ में खट्टू का धन निकाला गया[2]।

(इ) सं० ११३८ मार्गशीर्ष शुक्ल ५ गुरुवार को पृथ्वीराज को दिल्ली का राज्य मिला[3]।

(ई) सं० ११४८ में भोरा भीम ने शिवपुरी को जलाया[4]।

(उ) सं० ११५१ चैत्र तृतीया रविवार को पृथ्वीराज ने कन्नौज प्रयाण किया[5]।

(ऊ) सं० ११५४ में पृथ्वीराज को पराजित करने के अनंतर दिल्ली का राज्य शहाबुद्दीन को मिला—यह तिथि नही दी हुई है, किंतु सं० ११३८ में जब अनंगपाल ने दिल्ली का राज्य पृथ्वीराज को दिया है यह भविष्यवाणी हुई है कि १६ वर्ष बाद तुर्क दिल्ली का शासक होगा[6]।

पृथ्वीराज के जीवन की तीन तिथियाँ निश्चित हैं—

(क) **राज्यारोहण-तिथि** : सोमेश्वर के समय का अंतिम अभिलेख भाद्र पद सं० १२३४ का अनवल्दा का सती-स्तंभ का शिलालेख है[7], और पृथ्वीराज के समय के प्रथम अभिलेख फलोधी, तथा लोहारी के शिलालेख हैं जो सं० १२३६ के हैं। अतः यह प्रमाणित है कि सं० १२३४ तथा सं० १२३६ के बीच किसी समय सोमेश्वर की मृत्यु हुई और पृथ्वीराज अजमेर का शासक हुआ।

(ख) **चंदेल परमर्दि पर विजय की तिथि** : स० १२३९ में पृथ्वीराज ने चंदेल परमर्दि को पराजित किया। मदनपुर का सं० १२३९ का शिलालेख इसी विषय का स्मारक है[8]।

(ग) **देहांत-तिथि** : पृथ्वीराज के जीवन काल का अंतिम अभिलेख सं० १२४५ का बाजट मूर्त्ति का लेख है,[9] और उसके उत्तराधिकारी हरिराज के स्तूप का प्रथम अभिलेख सं० १२५१ का टंटोटी का शिलालेख है[10]। इसलिए निश्चित है कि पृथ्वीराज का देहांत सं० १२४५ और सं० १२५१ के बीच किसी समय हुआ। मुस्लिम इतिहासकार मिनहाजुस्सिराज (सं० १३१६ वि०) के अनुसार वह ५८८ हिजरी (सं० १२४८-४९) में पराजित होने के अनंतर शहाबुद्दीन के द्वारा मरवा डाला गया[11]। 'पुरातन प्रबंध संग्रह' में संकलित तथा विक्रमीय १४ वीं शती में लिखे गए 'पृथ्वीराज-प्रबंध' में १२४६ की तिथि दी हुई है[12]। किंतु उक्त अन्य देहांत-तिथि एक इतिहास लेखक की दी हुई है, अतः अधिक मान्य है।

पृथ्वीराज के जीवन काल के जो अन्य अभिलेख मिले हैं, वे भी सं० १२३६ तथा सं० १२४५ के बीच के हैं।[13] इस प्रकार हम देखते हैं कि पृथ्वीराज के प्रौढ़ जीवन से संबंधित समस्त तिथियाँ विक्रमीय तेरहवीं शती की हैं। किंतु ऊपर हमने देखा है कि 'रासो' में दी हुई समस्त तिथियाँ विक्रमीय बारहवीं शती की हैं। इसलिए यह प्रकट है कि 'रासो' की तिथियाँ नितांत कल्पित हैं।

'रासो' की तिथियों को शुद्ध प्रमाणित करने के लिए विक्रमीय संवत् से ९१ वर्ष पिछड़े हुए 'अनंद' नामक संवत् की कल्पना की गई है।[14] किंतु इस कल्पना से भी अंतर का समाधान नहीं होता है। ९१ वर्ष जोड़ने पर पृथ्वीराज के दिल्ली-राज्याभिषेक की तिथि सं० १२२९ तथा देहांत की तिथि सं० १२४५ होती है। किंतु 'रासो' में यह कहा गया है कि पृथ्वीराज को दिल्ली का राज्य उस समय मिला, जब वह अजमेर का राजा था,[15]

---

[1] अ० ६, कवि, २, ३। [2] अ० २, दो० १६। [3] अ० २, कवि० ७, दो० २२।
[4] अ० ४, कवि० १। [5] अ० ८, दो० १। [6] अ० २, कवि० ६।
[7] भांडारकार : 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव् नॉर्दर्न इंडिया', पृ० ५६।
[8] वही, पृ० ५८। [9] वही, पृ० ६१। [10] वही पृ० ६२।
[11] मिनहाजुस्सिराज : 'तबक़ात-ए-नासिरी' इलियट और डाउसन, भाग २, पृ० २९६-९७।
[12] 'पुरातन प्रबंध संग्रह'—मुनि जिन विजय द्वारा संपादित, पृ० ८७।
[13] भांडारकर : 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव् नॉर्दर्न इंडिया', पृ० ५८-६१।
[14] मोहन लाल विष्णुलाल पंड्या, संपा० 'पृथ्वीराज रासो', पृ० १३९। [15] अ० २, साट० ४।

और अजमेर का राजा वह सं० १२३४ और सं० १२३६ के बीच किसी समय हुआ था—जैसा हम ऊपर देख चुके हैं, इसलिए दिल्ली का राज्य यदि दिल्ली दान के सम्बन्ध में 'रासो' के कथनों को माना भी जावे, उसे सं० १२३६ के बाद मिला होगा। देहांत-तिथि तो स्पष्ट ही अशुद्ध है, मिनहाजुस्सिराज की सं० १२४८-४९ की पृथ्वीराज की देहांत-तिथि को न मानने का कोई कारण नहीं है। वस्तुतः 'रासो' की तिथियाँ और ऐतिहासिक प्रमाणों पर निश्चित तिथियों में एक-सा अंतर है ही नहीं, इसलिए किसी भी एक कालावधि के जोड़ने-घटाने से उस विषमता को दूर नहीं किया जा सकता है।

(१२) **भीम चौलुक्य गुर्जर नरेश :** कहा गया है कि इसने सं० ११४८ के चैत्र शुक्ल में शिवपुरी को जला दिया, यह आबू के सलष पँवार की कन्या इच्छिनी से विवाह करना चाहता था, जिसके लिए सलष तैयार नहीं था, इसलिए इसने उस पर आक्रमण कर दिया; सलष ने पृथ्वीराज के पास इस आक्रमण से उसकी रक्षा करने के लिए संदेश भेजा, तो उसने कैंवास को साढ़े पाँच हज़ार सेना के साथ भीम का सामना करने के लिए भेजा; नागौर के पास सोझत्ती में युद्ध हुआ; भीम पराजित हुआ और सलष ने अपनी कन्या इच्छिनी का विवाह पृथ्वीराज से कर दिया।[१]

इस भीम देव चौलुक्य के समय का प्रथम प्राप्त अभिलेख सं० १२३५ का किराड़ू का है,[२] और अंतिम प्राप्त अभिलेख सं० १२८७ का है।[३] इसलिए यह स्पष्ट है कि वह पृथ्वीराज (सं० १२३६-१२४९) का समकालीन था। दोनों में वैमनस्य के प्रमाण भी मिलते हैं। 'पृथ्वीराज विजय' में पृथ्वीराज के चौलुक्य को शत्रु समझने का उल्लेख हुआ है।[४] जिनपाल उपाध्याय (सं० १२६२) द्वारा रचित 'खरतर गच्छ-पट्टावली' में पृथ्वीराज और भीम चौलुक्य के सेनापति -जगद्देव प्रतिहार के बीच कठिनाई से हो पाई एक संधि का उल्लेख हुआ है।[५] डॉ० दशरथ शर्मा ने चरलू (बीकानेर) के मिले हुए शिलालेखों का उल्लेख किया है, जिनमें आहड़ और अंबराक नामक दो चहुवान सामंतों का सं० १२४१ के नागपुर (नागौर) के किसी युद्ध में मारे जाने का उल्लेख है। इसलिए दोनों में कोई युद्ध हुआ हो, तो असंभव नहीं है। सलख के और इस युद्ध के कारण के सम्बन्ध में यथास्थान आगे विचार किया जायगा।

(१३) **मुकुंददेव :** कहा गया है कि यह सोमवंशी राजा था और वाणारसी कटक नगर का स्वामी था; इसने दिग्विजय के लिए निकले हुए विजयपाल का स्वागत किया था और उसके पुत्र युवराज जयचंद को अपनी कन्या जुन्हाई ब्याह दी थी।[६]

कटक और उत्कल का इस युग का इतिहास अंधकार में पड़ा हुआ है। डॉ० फ्लीट ने अपने एक लेख में पुरी के मंदिर की ताल-पत्र पर लिखित एक पंजी का, जो ओडीसा राजवंश का विवरण देती है, उल्लेख किया है, जिसमें कहा गया है ओडीसा पर केसरीवंश के शोभन देव के समय में मुसलमानों ने आक्रमण किया और उस वंश के चंद्रदेव का वध कर दिया।[७] यदि इस पंजी पर विश्वास किया जावे, तो विजयचंद्र के समय कटक पर केसरीवंशीय राजाओं का शासन हो सकता है। और केसरीवंशीय राजा सोमवंशी थे, यह रत्नगिरि, जाजपुर (कटक) में मिले हुए एक शासन-पत्र से प्रमाणित है। इस शासन-पत्र में प्रारंभ में चंद्रमा की प्रशंसा करके कहा गया है कि उसके कुल में केसरीवंश का प्रथम पुरुष जन्मेजय हुआ।[८] श्री गौरीशंकर हीराचंद ओझा ने कहा है कि इस समय कटक पर गंग-वंशीयों का शासन था। किंतु गंगवंशीय अनंत वर्म्म चोल गंगदेव ने, जिसका शकाब्द ९९९ (विक्रमीय ११३४) में राज्याभिषेक हुआ,[९] सं० ११७५ के एक दान-पत्र के अनुसार

---

[१] अ० खंड ४, और खंड ५, अ० ११, कबि० २३, तथा अ० १४, कबि० १४।
[२] भांडारकर : 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव् नॉर्दर्न इंडिया', पृ० ५६। [३] वही, पृ० ७०।
[४] 'पृथ्वीराज विजय', एकादशसर्ग।
[५] अगरचंद नाहटा : 'जगद्देव और पृथ्वीराज की संधि', हिन्दुस्तानी, भाग १०, पृ० ९८।
[६] अ० ३, कबि० १। [७] इपिग्राफिका इंडिका, भाग ३, पृ० ३२३।
[८] नारायण त्रिपाठी : 'ऐन इंकंप्लीट चार्टर ऑव् ए सोमवंशी किंग फाउंड ऐट रत्नगिरि', जर्नल ऑव् बिहार ऐंड ओडीसा रिसर्च सोसाइटी, १९३०, पृ० २०६।
[९] भांडारकर : 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव नॉर्दर्न इंडिया', पृ० १४८।

पहले च्युत (पराजित) उत्कल पति को उसके राज्यासन पर बिठाया था।[1] चोल गंग देव के उत्तराधिकारी कामार्णव का अभिषेक शकाब्द १०६४ (विक्रमीय ११९९ के लगभग) में हुआ।[2] विजयचंद्र के पिता गोविंदचंद्र के समय का अंतिम प्राप्त अभिलेख सं० १२११ का है[3] और विजयचंद्र के समय का प्रथम प्राप्त अभिलेख सं० १२२४ का है।[4] इसलिए विजयचंद्र का अभिषेक इन दोनों तिथियों के बीच कभी हुआ। चोल गंगदेव के जीवन-काल तक उत्कल के सिंहासन पर उक्त पराजित राजवंश का अधिकार रहा ही होगा; यदि और भी कुछ बाद विजयचंद्र के शासनकाल तक वह वहाँ बना रहा हो, तो आश्चर्य न होगा। ऊपर हम देख चुके हैं कि पंजी के साक्ष्य से भी यही ज्ञात होता है।

**(१४) समर सिंह रावल अथवा सामंत सिंह : कहा गया है कि यह पृथ्वीराज की भगिनी पृथा का पति और चित्तौर का शासक था, शहाबुद्दीन के अंतिम युद्ध के समय दिल्ली आया था,[5] यह पृथ्वीराज-शहाबुद्दीन के उस अंतिम युद्ध में सम्मिलित हुआ था और लड़ता हुआ मारा गया था।[6] 'रासो' में यद्यपि सामान्यतः इसे समर सिंह कहा गया है, किंतु कहीं-कहीं सामंत सिंह और सामंत भी कहा गया है।[7]**

मेवाड़ के महाराजा सामंत सिंह देव के समय के अभिलेख सं० १२२८ से सं० १२५८ तक प्राप्त होते हैं,[8] और महाराज कुल (महारावल) समर सिंह के समय के सं० १३३० से सं० १३५८ तक मिलते हैं।[9] इसलिए पृथ्वीराज का समकालीन सामंत सिंह ही हो सकता था। किंतु जैसा हमने देखा है, उसके अभिलेख सं० १२५८ तक प्राप्त होते हैं, इसलिए यह निश्चित है कि या तो वह पृथ्वीराज-शहाबुद्दीन के युद्ध में सम्मिलित नहीं हुआ, और या तो उसमें मारा नहीं गया था। रावल समरसी तो पृथ्वीराज के बहुत बाद का था। सामंतसिंह के पर्याय के रूप में उसका नाम 'रासो' में आना अशुद्ध है। पृथ्वीराज-शहाबुद्दीन के युद्ध में समरसिंह के मृत होने तथा पृथा के साथ उसके विवाह की बात सं० १७३२ में उत्कीर्ण राजसमुद्र महाकाव्य में भी मिलती है।[10] किंतु असंभव नहीं है कि राजसमुद्र काव्य के इन उल्लेखों का आधार 'रासो' का ही कोई पाठ रहा हो।

**(१५) सहाब शाह (शहाबुद्दीन)** : कहा गया है कि सहाब शाह और पृथ्वीराज में अनेक युद्ध हुए थे और अंतिम युद्ध में पृथ्वीराज पराजित हुआ और सहाब ने उसकी आँखें निकलवा ली, तदनंतर गज़नी में चंद के उपायों से पृथ्वीराज ने सहाब को एक शब्दवेधी बाण से मार डाला।[11]

जहाँ तक इस रूप की रचना-तिथि का प्रश्न है, हम ऊपर देख चुके हैं कि इसमें महाराष्ट्रपति कन्हराय (सं० १३०४-१३१७) तथा रावल समर सी (सं० १३३०-१३५८) के उल्लेख आए हैं : इनमें से एक को पृथ्वीराज-जयचंद के युद्ध में और दूसरे को पृथ्वीराज-शहाबुद्दीन के अंतिम युद्ध में सम्मिलित किया गया है। ये उल्लेख कम-से-कम इतने बाद तो अवश्य ही किए गए होंगे, जब पाठकों को पृथ्वीराज और इनके काल-वैषम्य की कोई धारणा शेष न रही हो। यदि इस विस्मृति के लिए रावल समर सी की मृत्यु-तिथि के अनंतर ६५-७० वर्षों का समय भी आवश्यक मानें, तो लघु पाठ की रचना-तिथि सं० १४२८ के लगभग ठहरती है। अन्यत्र हमने देखा है कि 'रासो' का एक रूप सं० १३२८ के लगभग विद्यमान था, जिससे कुछ छंद लेकर 'पुरातन प्रबंध संग्रह' में संकलित 'पृथ्वीराज प्रबंध' रख लिए गए।[12] इसलिए मेरा विश्वास है कि 'रासो' के मूल रूप से हम अब भी दूर हैं, और उसको प्राप्त या पुनर्निर्मित करने की चेष्टा हमें करनी चाहिए।

[1] इंडियन ऐंटीक्वेरी, भाग १८, पृ० १६५-१७२।
[2] भांडारकर : 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव् नॉर्दर्न इंडिया', पृ० १५०।
[3] वही, पृ० ४४। [4] वही, पृ० ५०।
[5] अ० १४, कबि० ६ तथा परवर्ती अनेक छंद।
[6] अ० १५, कबि० १८, १६, कबि० १, कबि० २, कबि० ६ ; १७. कबि० ६, ओट, ५।
[7] अ० १४, कबि० ७, कबि० १० ; १६. कबि० २।
[8] भांडारकर: 'इंस्क्रिप्शन्स ऑव् नॉर्दर्न इंडिया', पृ० ५३-६४।
[9] वही, पृ० ८२-९२। [10] वही, पृ० १३७। [11] अ० खंड १९।
[12] 'पुरातन प्रबंध संग्रह, चंद और जल्ह का समय', नागरी प्रचारिणी पत्रिका, वर्ष ६०, अंक ३-४, पृ० २३४।

# पुरानी हिन्दी में रास साहित्य

★

श्री दशरथ ओझा

★

रास, रासो और रासक ये तीनों शब्द पर्याय हैं। यद्यपि पं० नरोतम स्वामी ने रास और रासो का सूक्ष्म भेद करते हुए रास को प्रेमकाव्य और रासो को वीरकाव्य घोषित किया, किंतु दो-चार रासग्रंथों के अतिरिक्त यह अंतर अन्यत्र दिखाई नहीं पड़ा और उनका यह लक्षण अव्याप्त दोष से मुक्त न रह सका। 'वीसलदेव रासो'[1] को कवि स्वत: एक स्थान पर रास कहता है और शुक्ल जी ने उसे रासो नाम से पुकारा है। भरतेश्वर बाहुवलि घोर रास अथवा भरतेश्वर बाहुवलि रास वीरकाव्य के रूप में विरचित हैं, किंतु वे रासो नाम से प्रसिद्ध नहीं हुए। अत: रास और रासो का इस प्रकार विभेद कोई विशेष महत्त्व नहीं रखता।

रासक शब्द की व्युत्पत्ति ही यह बतलाती है कि 'रास' में 'क' प्रत्यय जोड़ कर इसका आविर्भाव हुआ। अत: रास, रासो और रासक में अभेद मान कर रास-साहित्य का विवेचन करना अनुचित न होगा। रासक शब्द काव्य-शास्त्रों में एक छंद के अतिरिक्त नृत्य और नाटच दो रूपों में व्यवहृत हुआ है। अग्निपुराण के अध्याय ३२८ में एक स्थान पर १७ नामों में रासक नाम का उल्लेख मिलता है, किंतु उक्त स्थल पर न तो उसका कोई लक्षण दिया गया है और न उपरूपक की उसे संज्ञा दी गई है।

अग्निपुराण से पूर्व नाटचशास्त्र[2] में लास्य के दस अंगों का वर्णन मिलता है, किंतु उनमें रासक का कहीं उल्लेख नहीं। इससे स्पष्ट होता है कि अग्निपुराण से पूर्व 'रासक' शब्द की उत्पत्ति नाटक के अंग के रूप में नहीं हो पाई थी।

दशरूपक की अवलोक टीका में जिस श्लोक का उद्धरण मिलता है, उसमें रासक को इस प्रकार 'भाणवत्' उपाधि दी गई है—

**डोम्बीश्रीगदितं भाणो भाणी प्रस्थान रासकाः।**
**काव्यं च सप्त नृत्यस्य भेदाः स्युस्तेऽपि भाणवत् ।।**

यद्यपि दशरूपक में नृत्य के इन सातों भेदों का नामोल्लेख है, किंतु इन्हें कहीं भी उपरूपक की संज्ञा नहीं दी गई। इसी प्रकार 'अभिनव-भारती'[3] में 'रासक' का उल्लेख है, किंतु उसे उपरूपक नहीं माना गया है।

सर्वप्रथम भोज ने शृंगार-प्रकाश[4] में वाक्यार्थाभिनय और पदार्थाभिनय नाम से दो वर्ग करके दूसरे के अंतर्गत बारह भेदों में रासक को स्थान दिया है। तदुपरांत हेमचंद्र के काव्यानुशासन[5] में गेय काव्यों के अंतर्गत रासक का नाम मिलता है। तात्पर्य यह है कि हेमचंद्र तक आते-आते नृत्य के एक भेद रासक ने गेय रूपक की स्थिति प्राप्त कर ली। शारदातनय ने 'भाव-प्रकाश' में बीस नृत्यभेदों को रूपक के अवांतर भेद के अंतर्गत माना है। वे कहते हैं—

[1] गायो हो रास सुणै सब कोइ। साँभल्याँ रास गंगा-फल होइ ।।
कर जोड़े 'नरपति' कहइ। रास रसायण सुणै सब कोइ ।।१०।।
वीसल देव रासो—नागरी प्रचारिणी सभा, काशी सं० २००८ वि०।

[2] गेयपदं स्थितपाठ्यमासीनं पुष्पगण्डिका। प्रच्छेदक त्रिमढाख्यं सैन्धवं च द्विमढकम् ।।१८३।।
उत्तमोत्तमकं चैव उक्तप्रत्युक्तमेव च। लास्ये दशविधं ह्येतदङ्गनिर्देश लक्षणम् ।।१८४।।
—नाटचशास्त्रम् १८ अध्याय:

[3] अभिनव भारती—गायकवाड़ ओरियंटल सिरीज—पृष्ट १८३

[4] शृंगार प्रकाश—रसावियोग प्रकाशो नाम एकादशः प्रकाशः—पृष्ठ ४२५

[5] गेयं डोम्बिका भाण प्रस्थान शिगक भाणिकाप्रेरण रामाक्रीड हल्लीसक रासक गोष्ठी श्री गार्दत राग-काव्यादि ।।४।। पदार्थाभिनय स्वभावानि डोम्बिकादीनि गेयानि रूपकाणि चिरंतनैरुक्तानि। काव्यानुशासनम् अ० ८ सू० ४।

**दशरूपेण भिन्नानां रूपकाणामतिक्रमात् ।**
**अवान्तरभिदाः काश्चित्पदार्थाभिनयात्मिकाः ।।**
**ते नृत्यभेदाः प्रायेण संख्यया विंशतिर्मताः ।**

**इस प्रकार शारदातनय ने २० नृत्यभेदों का उल्लेख करके उन्हें रूपक के अवांतर भेद में सम्मिलित तो कर लिया है, किंतु उनको उपरूपक नाम से अभिहित नहीं किया। यह कार्य साहित्य दर्पणकार[1] विश्वनाथ ने संपन्न किया।**

संस्कृत लक्षण ग्रंथों के अतिरिक्त विरहांक कृत वृत्तजाति समुच्चय एवं स्वयंभू कृत 'स्वयंभूच्छंदस्' (९वीं शताब्दी) में रासक का लक्षण मिलता है।

**अडिलाहि दुवहएहिं व मत्ता-रड्डाहिं तह अढोसाहिं।**
**बहुएहिं जो रइज्जइ सो भण्णइ रासओ णाम ।।४।३८**

(जिस रचना में घना अडिल्ला, दूहा, मात्रा, रड्डा और ढोसा आदि छंद आयें, वह रासक कहलाती है) स्वयंभू के अनुसार जिस काव्य में घत्ता, छड्डुणिया, पद्धडिआ तथा अन्य सुंदर छंद बद्ध रचना हो, जो जन-साधारण को मनोहर प्रतीत हो, वह रासक कहलाता है (स्वयंभूछंदस् ८।४९)। इस विवेचन से इतना तो स्पष्ट हो जाता है कि उत्तर अपभ्रंशकाल अथवा पुरानी हिंदी युग में रासक नृत्य से विकसित हो कर उपरूपक की कोटि में विराजमान हो गए थे। जब हम 'संदेश रासक' का अध्ययन करते हैं, तो यह स्पष्ट हो जाता है कि उस युग में भी रास या रासक दो रूपों में प्रचलित थे। एक स्थान पर तो वह नृत्य के रूप में वर्णित है, किंतु दूसरे स्थान पर वह हेमचंद्र के गेय रूपक की परिधि में आसीन है। हेमचंद्र ने रामाक्रीड़ आदि गेय रूपकों के अभिनय के लिए 'भाण्यते' शब्द का प्रयोग किया है। वह लिखते हैं—'ऋतु वर्णन संयुक्तं रामाक्रीड़ं तु भाण्यते।'[2] ठीक इसी प्रकार का वर्णन संदेश रासक में इस प्रकार मिलता है—कह व ठाइ चउवेईहिं वेउ पयासियइ, कह बहुरूवि णिबद्धउ रासउ भासियइ ।।[3] (टिप्पनक रूपाव्याख्या) कुत्रापि चतुर्वेदिभिः वेद (:) प्रकाश्यते। कुत्रापि बहुरूपिभिर्निबद्धो रासको भाण्यते ।।४३।। इन्हीं प्रमाणों के आधार पर प्राचीन हिंदी में विरचित रासो को उपरूपक की संज्ञा देना समीचीन प्रतीत होता है।

राससाहित्य का निर्माण भारत के एक बड़े विस्तृत भू-भाग में होता रहा। आसाम से राजस्थान तक न्यूनाधिक एक सहस्त्र वर्ष तक इस साहित्य का सृजन साधु-महात्माओं एवं मेधावी कवि समाज द्वारा हुआ। वैष्णव संतों ने रास का सम्बन्ध कृष्ण और गोपियों से स्थापित किया और जैन मुनियों ने रास की रचना भगवान महावीर और उनके उपासकों के पावन-चरित्र के आधार पर की। इस प्रकार रास की दो प्रमुख धाराएँ प्रवाहित होती रहीं। एक तीसरा वर्ग चारण कवियों का था, जो आश्रयदाता राजाओं के शौर्यपूर्ण जीवन के आधार पर रासो का निर्माण करता रहा। चौथे प्रकार के वे कवि थे, जो लोकवार्त्ता या कल्पित कथा के आधार पर अभिनेय रासों की रचना करते रहे। इस प्रकार रास निर्माताओं के चार प्रमुख वर्ग दिखाई पड़ते हैं।

यदि श्री मद्भागवत के रासपंचाध्यायी को संस्कृत रचना होने के कारण हिंदी राससाहित्य से पृथक् कर दें तो पुरानी हिंदी की सर्वप्रथम रास-रचना का उल्लेख हमें 'अम्बिका देवी'[4] रासक में प्राप्त होता है। तदुपरांत दो रासकों की चर्चा 'नवतत्त्वप्रकरणम्' नामक ग्रंथ में इस प्रकार मिलती है—'अनयोश्च विशेष-विधिर्मुकुट सप्तमी संधिबंध माणिक्यप्रस्तारिका प्रतिबंध रासकाम्यामवसेयः[5]।'

अर्थात् प्रत्येक उपासक को मुकुटसप्तमी रासक और माणिक्यप्रस्तारिका रासक अवसेय है। इस ग्रंथ के रचयिता हैं देवगुप्ताचार्य और भाष्यकार हैं अभयदेव सूरि।

[1] अथोपरूपकाणि—सा०द० षष्ठः परिच्छेदः पृ० ५२१ [2] काव्यानुशासनम्—अ० ८ सू० ४, ६५ पृ० ४४६
[3] सन्देश रासक—द्वितीय प्रक्रम—पद्य ४३। [4] अपभ्रंश के प्रसिद्ध कविवीर के पिता काव्य शास्त्र के परम विद्वान् ने 'अम्बादेवी का रास रचा था जिसका उल्लेख 'जंबू स्वामी चरित (सं० १०७६ वि) में पाया जाता है। [5] नवतत्त्व प्रकरणम्—भाष्यकार अभयदेव सूरि। पृ० ५१।

**दुर्भाग्य से उक्त तीनों ग्रंथ अभी प्रकाश में नहीं आए हैं, अतएव उनकी रचना-पद्धति एवं उनके वर्ण्य विषय के सम्बन्ध में निश्चित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता।**

सबसे प्राचीन उपलब्ध रास ग्रंथ है 'उपदेश रसायन रास।' इसका रचनाकाल सं० ११७२ वि० है और इसके रचयिता हैं जिनदत्त सूरि। इस रास में गुरु-शिष्य-संवाद है। आचार्य जिनदत्त सूरि गुरु-शिष्य-संवाद के रूप में जीवनोपयोगी उपदेशों के द्वारा जनता में धार्मिक प्रवृत्ति जागृत करना चाहते हैं।

इस रास-ग्रंथ से बा[illegible]ीं शताब्दी की रास-भाषा का अनुमान लगाया जा सकता है। जो (यत्) करहु (कुरुत) कीवइ (कथम [illegible]) आदि शब्द इस बात के प्रमाण हैं कि भाषा प्राचीन हिंदी के समीप पहुँचती जा रही थी।

रासक की यह रचना-शैली कालांतर में 'सभासार' नाटक में व्यवहृत हुई। 'सभासार' नैतिकता प्रधान एक नाटक है, जिसमें गुरु-शिष्य-संवाद के रूपमें राजा के धर्म, कुगुरु-निन्दा, सुगुरु-स्तुति आदि नीति संबंधी विषयों का वर्णन पाया जाता है।

८० गाथाओं में निबद्ध 'उपदेश रसायन रास के प्रदर्शन की विधि का संकेत आचार्य जिनपाल सूरि ने प्रारंभ में इस प्रकार किया है—"अयं सर्वेषु रागेषु गीयते गीत कोविदैः।" इससे हेमचंद्र के गेय (प्रेक्ष्य) काव्य का लक्षण स्पष्ट हो जाता है। इस रास के उपरांत धार्मिक स्तवन, उपदेशात्मक काव्य, धार्मिक व्यक्तियों—तीर्थंकर साधुओं, जैन श्रेष्ठियों—के चरित्र एवं तीर्थ स्थानों के कथानक आदि के आधार पर शताब्दियों तक रासग्रंथ निर्मित होते रहे, जिनका संक्षेप विवरण हम आगे चल कर देंगे।

बारहवीं शताब्दी में वैष्णव रासों का सर्वथा अभाव इस तथ्य को प्रमाणित करता है कि या तो उस काल में ऐसे रास विरचित ही नहीं होते थे अथवा मुसलमानों के आक्रमण के समय वह संपूर्ण साहित्य देवालयों के साथ-ही-साथ विनष्ट हो गया। कुछ लोग यह भी अनुमान करते हैं कि जनभाषा में विरचित होने के कारण उनका मूल्य उस समय अत्यल्प समझ कर उन्हें संगृहीत करना व्यर्थ माना गया और वह समूचा साहित्य अग्नि देवता या जल देवता को समर्पित कर दिया गया।

अपभ्रंश काल के प्राचीन रासों में 'अंतरंग रास' और 'नेमिरास' पत्तन भंडार में हस्तलिखित प्रति के रूप में विद्यमान हैं। इन रासों के शीर्षक इस तथ्य के प्रमाण हैं कि उक्त दोनों रास जैन मुनियों द्वारा जैन-धर्म की व्याख्या के निमित्त विरचित हुए होंगे।

बारहवीं शताब्दी का एक अति प्रसिद्ध रास 'संदेशरासक' उपलब्ध हुआ है। भारतीय लोक नाट्य की परंपरा में विरचित रास ग्रंथों की सर्वप्रियता का यह एक प्रमाण है कि आक्रमणकारी मीरसेन के सम्बन्धी के वंशज अब्दुल रहमान ने दोहा, गाथा, रड्डा, पद्धडिका, चंद्रायण आदि छंदों में इस ग्रंथ की रचना की। इस ग्रंथ की कई हस्तलिखित प्रतियाँ प्राप्त हुईं। ये बहुल प्रतियाँ इस बात को प्रमाणित करती हैं कि जनता ने उस काल में भी एक विधर्मी की रास रचना का कितना स्वागत किया था। इस रासक की एक प्रति पाटन भंडार में प्राप्त हुई है, जिसे उपाध्याय देवसागर के शिष्य मुनि मानसागर ने किसी प्राचीन हस्तलिखित पुस्तक की प्रतिलिपि के रूप में प्रस्तुत किया था। इसकी तीन प्रतियों की भाषा में पार्थक्य पाया जाता है। इससे यह भी सिद्ध होता है कि प्रतिलिपिकर्त्ता संभवतः अपने युग की भाषा का पुट भी स्थान-स्थान पर देते चलते थे। यह रासक वर्ण्य विषय और भाषा की दृष्टि से अत्यंत महत्त्वपूर्ण है। जहाँ वैष्णव एवं जैन रासकों में धार्मिकता की स्थापना मुख्य उद्देश्य है, वहाँ इस रासक में शुद्ध पार्थिव प्रेम के द्वारा जीवन को सरस और सुखमय बनाना प्रधान लक्ष्य है। २२३ कड़ियों का यह ग्रंथ राससाहित्य की अनूठी कृति सिद्ध हुआ है।

**तेरहवीं शताब्दी के रास**—विक्रम की तेरहवीं शताब्दी में बारहवीं की अपेक्षा अधिक रास ग्रंथों की रचना हुई। इस काल में कई बड़े विद्वान् और मेधावी जैनाचार्य उत्पन्न हुए। बज्रसेन सूरि नामक एक आचार्य ने संवत् १२२५ वि० के आस-पास भरतेश्वर बाहुबलि घोर (रास) की रचना की। एक सज्जन का अनुमान है कि इस रास की रचना राजस्थान में किसी स्थान पर हुई होगी। इसके १६ वर्ष उपरांत सं० १२४१ वि० में शालिभद्र सूरि ने भरतेश्वर और बाहुबलि के इसी कथानक के आधार पर 'भरतेश्वर बाहुबलि

रास' की रचना की। कई प्राकृत और संस्कृत ग्रंथों में भरतेश्वर की कथा मिलती है। अभयदेव सूरि के शिष्य वर्धमान सूरि-विरचित 'आदिनाथ चरित्र' में यह कथानक विस्तृत रूप से वर्णित है। 'भरतेश्वर बाहुबलि घोर' (रास) की प्रति जैसलमेर भंडार में ताड़पत्र पर उत्कीर्ण मिली है। उक्त दोनों रासों का मूल कथानक प्रायः एक है, किंतु 'घोर' में कुल ४८ और 'भरतेश्वर बाहुबलि रास' में २०५ कड़िया हैं। भाषा और शैली दोनों दृष्टियों से राससाहित्य में इनका विशेष महत्त्व है। इस रास के उपरांत धार्मिक राजाओं एवं उपासकों के चरित्र के आधार पर अनेक रासों की रचना हुई।

**हितशिक्षा प्रबुद्ध रास**—शालिभद्र सूरि विरचित दूसरा रास है 'हितशिक्षा प्रबुद्ध राम'। यह लघु रचना 'बुद्धिरास' नाम से भी प्रसिद्ध है। ६३ कड़ियों की यह रचना नीति और उपदेशों से पूर्ण है। प्रारंभ में अम्बादेवी की प्रार्थना है। तदुपरांत जीवनोपयोगी शिक्षाएँ एक के पश्चात् दूसरी वर्णित हैं। इस रास की रचना से ऐसा आभास मिलता है कि इसे गेय (उपरूपक) रूपक की दृष्टि से कवि ने विरचित किया था। छंदों के मध्य में 'ए' और अंत में 'तु' इसी प्रयोजन से जोड़े गए हैं।

**जम्बूस्वामि चरित (रास) सं० १२६६ वि०**—इस रास के रचयिता महेंद्र सूरि के शिष्य धम्म हैं। महेंद्र (सिंह) सूरि का जन्म सं० १२२८, दीक्षा सं० १२३७ है, इन्हें आचार्यपद १२६३ वि० में प्राप्त हुआ। इस ग्रंथ के अंत भाग (पुष्पिका) में 'इतिश्री जंबूस्वामि रासः' लिखा मिलता है। ४१ कड़ियों में निबद्ध यह ग्रंथ रोला छंद में विरचित है। प्रत्येक कड़ी में ४ चरण हैं, केवल ३७ वीं कड़ी में ४ के स्थान पर ६ चरण हैं। जंबूस्वामि चरित (रास) में काव्यसौष्ठव उच्च श्रेणी का नही मिलता। सीधी-सादी भाषा में जंबूस्वामि का चरित्र इसमें वर्णित है। भाषा की दृष्टि से इस काव्य का महत्त्व है। इसमें राज, चालिउ, उपजइ, सुरवर, दीठउ, मुझ, भाई, पाछिलउ, देखइ, पूत, हरषिइं, हूँ, वेगिइ, आवतउ, साचउ, वोलइ इत्यादि शब्द इस तथ्य के प्रमाण हैं कि भाषा अपभ्रंश की परिधि से निकल कर पुरानी हिंदी के निर्माण में संलग्न थी।

**रेवंत गिरि रास (१२८७ वि० के आस-पास)**—इस युग की श्रेष्ठ गेय रचना 'रेवंतगिरिरास' है। इसके रचयिता हैं आचार्य विजय सेन सूरि, जो महामात्य वस्तुपाल और तेजपाल के धर्माचार्य थे। आचार्य जी की कृतियों की पुष्टि और उनकी गुरुपरंपरा का इतिहास एक शिलालेख के द्वारा स्पष्ट हो चुका है। आचार्य के १८ ग्रंथ उपलब्ध हैं।

इस रास में ४ कड़वक हैं और प्रत्येक कड़वक में क्रमशः २०, १०, २२ और २० कड़ियाँ हैं। काव्य-सौष्ठव की दृष्टि से इसकी महत्ता तो है ही, इसमें कतिपय ऐतिहासिक तथ्यों का भी उद्घाटन होता है। रासों की यह भी उपयोगिता है कि वे मध्यम वर्ग की जनरुचि का प्रदर्शन, उनके जीवन-दर्शन का विवेचन एवं सामाजिक स्थितियों का विश्लेषण करते हैं। इस दृष्टि से इस रास की उपयोगिता निर्विवाद सिद्ध हो चुकी है। इस रचना में कतिपय स्थानों पर शब्द चमत्कृति एवं अर्थ-चमत्कार पूर्ण वाणी प्राप्त होती है।

**जीवदया रास (रचना संवत् १२५७ वि०)**—यद्यपि जैन गुर्जर कवियों में आसिग कवि की इस रचना का उल्लेख नहीं है, किंतु इसकी भाषा और शैली देखने से इसकी प्राचीनता में कोई संदेह नहीं रह जाता। ५३ कड़ियों का यह लघुरास काव्य की दृष्टि से भी महत्त्वपूर्ण प्रतीत होता है। प्रारंभ में कवि इसकी उपादेयता पर प्रकाश डालता है। तत्पश्चात् सरस्वती की वंदना करता है। कवि का पूर्ण विश्वास जिनवर धर्म में है। उसी की आज्ञाओं का वर्णन वह ५३ गेय पदों में करना चाहता है। वह आज्ञा पालन की आवश्यकता और सुखमय जीवन की प्राप्ति का साधन समझाना चाहता है। अन्य धर्मों के साथ वह जीवदया पर सबसे अधिक बल देता है।

**पृथ्वीराज रासो (कइमास-करनाटी प्रसंग)**—हजारीप्रसाद, दशरथ शर्मा प्रभृति विद्वानों का विश्वास है कि यद्यपि पृथ्वीराज रासो में प्रक्षिप्त अंश बहुत हैं तथापि इसमें चंद के कुछ-न-कुछ वचन अवश्य हैं, जो काफी पुराने हैं। 'कइमास बध' प्रसंग के आधार पर पृथ्वीराज रासो की भाषा एवं काव्य-शैली का परिचय कराया जा सकता है। डॉ० दशरथ शर्मा इसे सर्वाधिक प्रमाणित मानते हैं। इसकी भाषा परिनिष्ठित साहित्यिक अपभ्रंश के समीप ही चक्कर काटती हुई-सी प्रतीत होती है। 'भरतेश्वर बाहुबलि रास' और 'कइमास करनाटी

प्रसंग' की भाषा में बहुत अंतर नहीं प्रतीत होता। चंदवरद्दिया, उप्पर, कष्पंतर आदि शब्दों में द्वित्त वर्ण इसके प्रमाण हैं।

**आबू रास**—चार ठवणी, चार मासा एवं ५५ कड़ियों की यह लघु रचना भाषा की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है। इसकी रचना संभवतः राजस्थान में हुई है। इसमे आबू पर्वत-स्थित जिण मंदिर के निर्माण और उसके दृश्य एवं महत्त्व का परिचय दिया गया है। परमार सोम नरेंद्र के महामात्य तेजपाल के अनुरोध से जिण मंदिर की स्थापना, मंदिर-निर्माण और स्थापना के उपरांत अनेक संघपतियों द्वारा इसका पूजन वर्णित है। यद्यपि रचनाकाल अनिश्चित है, किंतु कतिपय विद्वानों का मत है कि यह रचना तेरहवीं शताब्दी में हुई होगी।

**गयसुकुमाल रास (सं० १२८९ वि०)**—मुनि गजमुकुमाल में अनुपम तितिक्षा शक्ति थी। अनेक कवियों ने इनके जीवन के आधार पर गीत, सज्झाय, चौपाई एवं रास की रचना की है। प्रस्तुत रास आचार्य जिनराज सूरि का है। इसका रचनाकाल तेरहवीं शताब्दी माना जाता है। इसमें वसुदेव देवकी के पुत्र रूप में गयसुकुमार उत्पन्न हुए। नेमि मुनि के आशीर्वाद से देवकी के गर्भ से गयसुकुमार का जन्म हुआ। देवकी ने कृष्ण के सदृश एक और पुत्र की कामना से मुनि नेमिकुमार की आराधना की थी। इस प्रकार कृष्ण और गयसुकुमार दोनों सहोदर भ्राता हुए। इस रास में कंस, जरासंध आदि का भी उल्लेख है। रचयिता का उद्देश्य वैष्णव और जैन धर्म का सामंजस्य प्रतीत होता है। इसकी रचना ३४ कड़ियों में हुई है। इसकी भाषा प्राचीन प्रतीत होती है। संपुन्निय, उत्तिन्निय, विक्खाया, सुक्खइं आदि शब्द इसके प्रमाण हैं।

चौदहवीं शताब्दी में तेरहवीं की अपेक्षा अधिक रासों का निर्माण हुआ। राससाहित्य का विकास इस काल में अभिनय की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण माना जा सकता है। इस लेख में तेरहवीं शताब्दी के ही रासों का विवेचन अभीप्ट है, किंतु इतना कह देना आवश्यक है कि रास की जिन पद्धतियों का दर्शन बारहवीं और तेरहवीं शताब्दियों में हुआ, उनकी उत्तरोत्तर वृद्धि होती गई और आगे की तीन शताब्दियों में विविध रूपों में उनका विकास होता गया। इसकी एक धारा ऐतिहासिक रास के रूप में पूर्णता को प्राप्त हुई, जिसमें अनेक ऐतिहासिक पुरुषों की वे महत्त्वपूर्ण गाथाएँ काव्यमय बन गईं, जिनकी ऐतिहासिकों ने उपेक्षा की थी।

वुलनर महोदय ने अपनी पुस्तक Introduction to Prakrit में एक स्थान पर यह लिखा था कि "अनुमानतः अपभ्रंश के उत्तर काल में एक ऐसी भाषा बनी थी जो जन-सामान्य के व्यवहार के उपयुक्त थी, किंतु उसका स्वरूप अभी अदृश्य है।" जन-जागरण के गत पचीस वर्षों में ऐसे अनेक हस्तलिखित ग्रंथ जैन भंडारों में उपलब्ध हुए हैं जो जैन मुनियों एवं जन-कवियों द्वारा बारहवीं से पंद्रहवीं शताब्दी में अशिक्षितों एवं अर्द्ध शिक्षितों को दृष्टि में रख कर लिखे गए हैं।

जन-भाषा में रचना करनेवाले जैन मुनि संस्कृत प्राकृत और अपभ्रंश के परम विद्वान् होते हुए भी चरित्राकांक्षी बाल, स्त्री, मूढ़ और मूर्खों पर अनुग्रह करके जन-भाषा में रचना करते थे। रास ग्रंथ उन्हीं जन-कृपालु सर्वहिताकांक्षी मुनियों और कवियों के प्रयास का परिणाम है। अतः इसकी भाषा जन-भाषा थी जिसका स्वरूप अपभ्रंश, पश्चिमी राजस्थानी एवं व्रजभाषा के सम्मिश्रण से निर्मित हुआ था।

इस विवेचन से यह निष्कर्ष निकला कि भाषा, छंद एवं वर्ण्यविषय की दृष्टि से रास का अध्ययन हमारे हिन्दी साहित्य के इतिहास में एक नया अध्याय जोड़ सकता है। हिन्दी का आदि काल जिसे राहुल जी सिद्ध-सामंत काल और डा० हजारी प्रसाद अपभ्रंश काल, गुलहरी जी पुरानी हिन्दी काल कहते हैं रास के अध्ययन से वंचित रह कर अपूर्ण ही माना जायगा। शताधिक ग्रंथों की उपेक्षा करने से हमारा हिन्दी साहित्य का सशक्त इतिहास कैसे लिखा जा सकता है। चौदहवीं शताब्दी में अनेक महत्त्वपूर्ण रास विरचित हुए। भाषा रचना शैली ऐतिहासिक अनुसंधान एवं काव्य सौष्ठव की दृष्टि से इन रास ग्रंथों की उपादेयता को कौन अस्वीकार कर सकता है। जन-साधारण की काव्य रुचि उसकी भाषा के स्वरूप, उसके जीवन-विवेचन आदि का बोध करानेवाला यह प्रचुर साहित्य ज्यों-ज्यों प्रकाश में आता जायगा, त्यों-त्यों हमारा साहित्य समृद्ध बनता जायगा।

# प्राक् आधुनिक बंगाल में हिन्दी की रचनाएँ[1]

श्री सुकुमार सेन

*

संभवतः पूर्वी हिन्दी की पहली रचना का श्रेय बंगाल को प्राप्त है। लोककथा पर आधारित मृगावती नाम का यह वर्णनात्मक काव्य पर्याप्त लंबा है।[2] रचनाकार का नाम कुतबन है। यह कवि जौनपुर के सुलतान हुसैन शाह का कृपापात्र था। अपने स्वामी की ही तरह इस कवि ने भी बंगाल के हुसैन शाह के दरबार में शरण ली। मृगावती की रचना ई० सन् १५१२ में हुई (९०९ ए० एच०)। अपनी पुस्तक के आमुख में कुतुबन ने हुसैन शाह और उसके परिष्कृत दरबार के संबंध में ऊँचे विचार प्रकट किए हैं।

जायसीकृत पद्मावती के लिए मृगावती आदर्श (पूर्व रचना होने के कारण) मानी जा सकती है। कुतबन और जायसी, दोनों ही सूफी संप्रदाय के अनुगामी थे।

बंगाल में लिखा गया हिंदी का दूसरी प्रसिद्ध काव्य अश्वमेध पर्व है।[3] यह जैमिनी संहिता के कथानकों पर आधारित है। यह रचना विक्रम संवत् १६९२ (ई० सं० १६२५) की है। लेखक मिदनापुर जिले के चंद्रकौण स्थान पर रहता था, और वहीं यह पुस्तक भी लिखी गई। रचनाकार का नाम बीरभान चौहान है। लेखक मूल रूप में अवध के खेरी जिलान्तर्गत बेल हरिगाँव का निवासी था। अश्वमेध पर्व के आरंभ में कवि ने स्थानीय देवता 'मालेश्वर' का स्मरण बड़ी श्रद्धा के साथ किया है।

मध्यकालीन बंगाली काव्य में हिंदी विद्यासुंदर की कथा में मिलती है और उन कविताओं में मिलती है, जहाँ गाजीपीर या सत्य पीर प्रधान रूप से वर्णित हैं। प्राप्त विवरणों से पता लगता है कि कृष्णराम दास ने (सत्रहवीं शती के अंतिम चरण में) अपनी कृति कालिका मंगल में (विद्यासुंदर कथा पर आधारित) अपनी बनाई हुई हिंदी रचनाओं को सम्मिलित किया था। दूसरी रचना रायमंगल में (इस रचना में हिंदी देवता दक्षिणराय और मुसलमान पीर बड़ खाँ गाजी की प्रशंसा है) भी उसने हिंदी कविता सम्मिलित की है। मध्य अठारहवीं शती के प्रसिद्ध कवि भारतचंद्र ने कुछ फुटकर व्यंगात्मक और ऊहात्मक पद्य हिंदी और फारसी भाषा में बनाए थे। इस लेखक की बंगाली रचना में भी फारसी, अरबी और हिंदी के शब्द यत्र-तत्र प्रयुक्त हुए हैं।

ऐसा लगता है कि उस समय वैष्णव क्षेत्रों में और अन्य रहस्यवादी धर्मों में आस्था रखने वाले लोगों के बीच कबीर और मीरा नाम की छाप वाले, पद, दोहे और अन्य पद्य बहुत प्रचलित थे। इस प्रकार की रचनाएँ अधिकांशतः अप्रामाणिक हैं और अन्यत्र प्राप्त भी नहीं होतीं।

अठारहवीं शती की बंगाली हस्तलिखित पोथियों के पन्ने पलटते समय मुझे स्थानीय बंगालियों की फुटकर हिंदी रचनाओं को देखने का अवसर मिला है। कभी-कभी तो स्वयं लिपिकार भी रचना करते थे। नमूने के लिए एक पद्य नीचे दिया जाता है। भाषा प्रौढ़ नहीं है। ग्रंथ अधूरा है, अतः मैं पूरी कविता का उद्धार नहीं कर सका।

**साजल संग्राम श्री राम राजा**
**चौदिगे जगझंप वो धरि बाजा।**
**चलिलात सुरराज सिर छत्र छाया**
**हर देख प्र देख रघुवीर आया।**
**प्रचण्ड धनुकधारी कर दण्ड रामा**

* * *

---

[1] अंग्रेजी से अनुवाद श्री कृष्णाचार्य के सौजन्य से।

[2] १९०० ई० सन में हिंदी पांडुलिपियों की खोज-संबंधी वार्षिक रिपोर्ट, श्री श्यामसुंदर दास, पृ० १७।

[3] हिंदी पांडुलिपियों की खोज-संबंधी दूसरी त्रैमासिक रिपोर्ट, श्यामबिहारी मिश्र, पृ० २२५।

किंतु गुप्त जी की सूची की छः हजार पुस्तकें हमने अलग से नहीं जोड़ी हैं—यह ध्यान में रखने की बात है कि गुप्त जी की सूची में सही तौर पर लगभग दस हजार से कम मुद्रित पुस्तकें कदापि नहीं होनी चाहिए। इस दृष्टि से ३०००० पुस्तकों में म्यूजियम की पाँच हजार पुस्तकें मिला कर संख्या ३५००० तक बढ़ाई जा सकती है। अब रह गए १४६७३ हस्तलिखित ग्रंथ। इनकी संख्या सन् १९६६ में २०००० मान ली है, इनमें से ५००० छपे ग्रंथ निकाल कर, शेष पंद्रह हजार के सम्बन्ध में मान लिया जाय कि यह सब भी सन् १९६६ तक छप जायँगे तो कुल संख्या ३५०००+१५००० अर्थात् सन् १९६६ के अंत में ५०००० तक जाती है। अब केवल सन् १९६६ तक नयी छपी पुस्तकों की संख्या का अनुमान करना शेष रह गया। मैककालविन् साहब के मत से तो प्रतिवर्ष ४०० पुस्तकें ही छपती हैं। किंतु मैं इस बात को साधिकार कह सकता हूँ कि आज हिन्दी के लगभग दो हजार प्रकाशक पंजाब से मद्रास तक और बंबई से कलकत्ता तक फैले हुए हैं—ये प्रकाशक नियमित रूप से प्रकाशन का काम करते हैं। भारत के राष्ट्रीय पुस्तकालय में सन् १९५४ के कानून के अनुसार हिन्दी की जो पुस्तकें प्राप्त होती हैं, उसके आधार पर हम कम-से-कम २५ पुस्तकें प्रतिदिन प्राप्त करते हैं। इस प्रकार एक वर्ष में हम (यदि ३०० दिन का ही वर्ष मान लें) ७५०० पुस्तकें और दस वर्ष में ७५००० पुस्तकें पाने की आशा कर सकते हैं। किंतु इस संख्या में से ९।१० भाग यह समझ कर निकाल दें कि यह सब स्कूली पुस्तकें हैं और संग्रह करने योग्य नहीं हैं, तब भी मोटे तौर से ७५०० से ले कर १०००० पुस्तकें और जोड़ कर कुल संख्या ६०००० तक ले जा सकते हैं।

साठ हजार पुस्तकों की यह संख्या सन् १९६६ में किसी एक पुस्तकालय में संभव नहीं दीखती। हिन्दी की पुरानी ५००० पुस्तकें किसी भारतीय पुस्तकालय में (ब्रिटिश म्यूजियम या इंडिया आफिस की) प्राप्त करना संभव नहीं है, और न सब हस्तलिखित ग्रंथ छप ही पाएँगे—संभवतः सबका छपना आवश्यक भी नहीं। इस प्रकार यदि हम सन् १९६६ तक हिन्दी के किसी पुस्तकालय में पचास हजार पुस्तकें पा जायँ तो उस पुस्तकालय को हिन्दी की दृष्टि से आदर्श कहा जायगा। अंत में एक निवेदन और कर दूँ। इंगलैंड के ब्रिटिश म्यूजियम, अमेरिका की लाइब्रेरी आफ कांग्रेस ने अपने भवनों के निर्माण के समय भविष्य में पुस्तक उत्पादन के सम्बन्ध में जो अनुमान लगाए थे, वे बहुत ओछे निकले। जो पुस्तकालय ५० वर्षों में भरने चाहिए थे, वे १५ या बीस वर्षों में ही भर गए। तात्पर्य यह कि वृद्धिशील भाषा की पुस्तकों की संख्या बहुत तेजी से बढ़ती है। हिन्दी में मौलिक रचनाओं के अतिरिक्त यदि अनुवाद साहित्य भी तेजी से आता रहा, तो यह संख्या ६० या ६५ हजार तक भी आसानी से जा सकती है।



★★

**इति श्री मैथिलीशरण गुप्त अभिनंदन-ग्रंथ संपूर्णम्**